## त्रिचत्वारिंशः श्लोकः

तमेव शरणं जग्मुः सकुटुम्बा जिजीविषवः ।
सलक्ष्मणं पुरस्कृत्य साम्बं प्राञ्जलयः प्रभुम् ॥४३॥

पदच्छेद— तम् एव शरणम् जग्मुः सकुटुम्बा जिजीविषवः ।
सलक्ष्मणम् पुरस्कृत्य साम्बम् प्राञ्जलयः प्रभुम् ॥

शब्दार्थ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| तम् एव | ७. उन ही | सलक्ष्मणम् | २. लक्ष्मणा के साथ |
| शरणम् | ६. शरण में | पुरस्कृत्य | ४. आगे करके |
| जग्मुः | १०. गये | साम्बम् | ३. साम्ब को |
| सकुटुम्बाः | ५. कुटुम्ब के साथ | प्राञ्जलयः | ६. हाथ जोड़ कर |
| जिजीविषवः । | १. तब वे लोग प्राण रक्षा के लिये | प्रभुम् ॥ | ८. प्रभु बलराम जी की |

श्लोकार्थ—तब वे लोग प्राण रक्षा के लिये लक्ष्मणा के साथ साम्ब को आगे करके कुटुम्ब के साथ हाथ जोड़ कर उन ही प्रभु बलराम जी की शरण में गये ॥

## चतुःचत्वारिंशः श्लोकः

राम रामाखिलाधार प्रभावं न विदाम ते ।
मूढानां नः कुबुद्धीनां क्षन्तुमर्हस्यतिक्रमम् ॥४४॥

पदच्छेद— राम राम अखिलाधार प्रभावम् न विदाम ते ।
मूढानाम् नः कुबुद्धीनाम् क्षन्तुम् अर्हसि अतिक्रमम् ॥

शब्दार्थ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| राम राम | १. हे लोकाभिराम बलराम जी | मूढानाम् | ८. मूर्ख |
| अखिलाधार | २. सारे जगत् के आधार | नः | ७. हम |
| प्रभावम् | ४. प्रभाव को | कुबुद्धीनाम् | ६. दुर्बुद्धियों का |
| न | ५. नहीं | क्षन्तुम् | ११. आप क्षमा करने |
| विदामः | ६. जानते | अर्हसि | १२. योग्य हैं |
| ते । | ३. हम आपके | अतिक्रमम् ॥ | १०. अपराध |

श्लोकार्थ—हे लोकाभिराम बलराम जी ! सारे जगत् के आधार हम आपके प्रभाव को नहीं जानते, हम मूर्ख कुबुद्धियों का अपराध आप क्षमा करने योग्य हैं ॥

## पञ्चचत्वारिंशः श्लोकः

**स्थित्युत्पत्त्यप्ययानां त्वमेको हेतुर्निराश्रयः ।**
**लोकान् क्रीडनकानीश क्रीडतस्ते वदन्ति हि ॥४५॥**

पदच्छेद— स्थिति उत्पत्ति अप्ययानाम् त्वम् एकः हेतुः निराश्रयः ।
लोकान् क्रीडनकानिईश क्रीडतः ते वदन्ति हि ॥

शब्दार्थ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्थिति | २. स्थिति | लोकान् | ११. सारे लोक |
| उत्पत्ति | ३. उत्पत्ति और | क्रीडनकानि | १२. खिलौने हैं |
| अप्ययानाम् | ४. प्रलय के | ईश | ८. हे प्रभो ! |
| त्वम् | १. आप (जगत् की) | क्रीडतः | ६. क्रीडा करने वाले |
| एकः | ५. एक मात्र | ते | १०. आपके ये |
| हेतुः | ६. कारण (एवम्) | वदन्ति | १४. ऋषि लोग कहते हैं |
| निराश्रयः। | ७. निराधार हैं | हि ॥ | १३. ऐसा ही |

श्लोकार्थ—आप जगत् की स्थिति, उत्पत्ति और प्रलय के एक मात्र कारण एवम् निराधार हैं। हे प्रभो ! क्रीडा करने वाले आपके ये सारे लोक खिलौने हैं। ऐसा ही ऋषि लोग कहते हैं ॥

## षट्चत्वारिंशः श्लोकः

**त्वमेव मूर्ध्नीदमनन्त लीलया भूमण्डलं बिभर्षि सहस्रमूर्धन् ।**
**अन्ते च यः स्वात्मनि रुद्धविश्वः शेषेऽद्वितीयः परिशिष्यमाणः ॥४६॥**

पदच्छेद— त्वम् एव मूर्ध्नि इदम् अनन्त लीलया भूमण्डलम् बिभर्षि सहस्र मूर्धन् ।
अन्ते च यः स्व आत्मनि रुद्ध विश्वः शेषे अद्वितीयः परिशिष्यमाणः ॥

शब्दार्थ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| त्वम् एव | ३. आप ही | अन्ते च | ६. अन्त में (प्रलय आने पर) |
| मूर्ध्नि | ७. अपने सिर पर | यः | १०. जो आप |
| इदम् | ४. इस | स्व | ११. अपने |
| अनन्त | १. हे अनन्त ! | आत्मनि | १२. आत्मा के अन्दर |
| लीलया | ६. खेल-खेल में | रुद्धविश्वः | १३. जगत् को लीन करके |
| भूमण्डलम् | ५. भूमण्डल को | शेषे | १६. शयन करते हैं |
| बिभर्षि | ८. धारण करते हैं | अद्वितीयः | १४. अद्वितीय रूप से |
| सहस्रमूर्धन् । | २. सहस्र सिर वाले | परिशिष्यमाणः॥ | १५. बचे रह कर |

श्लोकार्थ—हे अनन्त ! सहस्र सिर वाले ! आप ही इस भूमण्डल को खेल-खेल में अपने सिर पर धारण करते हैं। अन्त में जो आप अपने आत्मा के अन्दर जगत् को लीन करके अद्वितीय रूप से बचे रह कर शयन करते हैं ।।

## सप्तचत्वारिंशः श्लोकः

कोपस्तेऽखिलशिक्षार्थं न द्वेषान्न च मत्सरात् ।
बिभ्रतो भगवन् सत्त्वं स्थितिपालनतत्परः ॥४७॥

पदच्छेद— कोपः ते अखिल शिक्षार्थम् न द्वेषात् न च मत्सरात् ।
बिभ्रतः भगवन् सत्त्वम् स्थिति पालन तत्परः ॥

शब्दार्थ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| कोपः | ८. क्रोध | बिभ्रतः | ६. धारण किये हुये हैं |
| ते | ७. आपका | भगवन् | १. हे भगवन् ! आप |
| अखिल | ९. सब को | सत्त्वम् | ५. सत्त्वमय शरीर |
| शिक्षार्थम् | १०. शिक्षा देने के लिये हैं | स्थिति | २. जगत् की स्थिति और |
| न द्वेषात् | ११. यह न तो द्वेष से और | पालन | ३. पालन के लिये |
| न च मत्सरात् । | १२. न मत्सर के कारण होता है | तत्परः ॥ | ४. तत्पर होकर |

श्लोकार्थ—हे भगवन् ! आप जगत् की स्थिति और पालन के लिये तत्पर होकर सत्त्वमय शरीर धारण किये हुये हैं । आपका क्रोध सब को शिक्षा देने के लिये है । यह न तो द्वेष से और न मत्सर के कारण होता है ॥

## अष्टचत्वारिंशः श्लोकः

नमस्ते सर्वभूतात्मन् सर्वशक्तिधराव्यय ।
विश्वकर्मन् नमस्तेऽस्तु त्वां वयं शरणं गताः ॥४८॥

पदच्छेद— नमस्ते सर्वभूतात्मन् सर्वशक्तिधर अव्यय ।
विश्वकर्मन् नमस्ते अस्तु त्वाम् वयम् शरणम् गताः ॥

शब्दार्थ—

| | | | |
|---|---|---|---|
| नमस्ते | ६. आप को नमस्कार है | विश्वकर्मन् | ७. विश्व के रचयिता |
| सर्व | १. समस्त | नमस्ते | ८. आप को नमस्कार |
| भूतात्मन् | २. प्राणि स्वरूप | अस्तु | ९. हो |
| सर्वशक्ति | ३. सभी शक्तियों को | त्वाम् | ११. आपको |
| धर | ४. धारण करने वाले | वयम् | १० हम लोग |
| अव्यय । | ५. अविनाशी | शरणम्गताः ॥ | १२. शरणागत हैं |

श्लोकार्थ—समस्त प्राणि स्वरूप, सभी शक्तियों को धारण करने वाले, के अविनाशी आपको नमस्कार है । विश्व के रचयिता आपको नमस्कार हो । हम लोग आपको शरणागत हैं ॥